# दो शब्द

भगवती आराधना साधुओं के आचार का वर्णन करनेवाला एक बृहद् ग्रन्थ है। इसके मूल रचयिता शिवकोटयाचार्य हैं। इसका दूसरा नाम मूलाराधना भी है। इस ग्रन्थ में शिवकोटयाचार्य ने आराधक साधु के १७ मरणों का विस्तार से वर्णन किया है। भक्त-प्रत्याख्यान-मरण का जो ४० अधिकारों में विस्तृत विवेचन किया है ऐसा अन्य किसी ग्रन्थ में नहीं है।

महाविद्वान् पं० आशाधरजी की मूलाराधन दर्पण टीका, श्री अपराजितसूरि की विजयोदया टीका, अमितगति आचार्य के संस्कृत में अभिप्राय सूचक श्लोक आदि कई टीकायें और टिप्पण इस ग्रन्थ पर लिखी गई हैं। इस ग्रन्थ की हिन्दी ( ढूंढारी भाषा में ) टीका जयपुर निवासी पं० सदासुखजी कासलीवाल डेडाका ने की है जो एक बार पहले प्रकाशित हुई है। दूसरी हिन्दी टीका श्री पं० जिनदास पार्श्वनाथ फड़कुले ने सन् १९३५ में की है। वह भी अनुपलब्ध है। हाल ही में एक टीका और छपी है।

कुछ वर्ष पूर्व स्व० रा० चांदमलजी पांड्या की यह इच्छा हुई कि गृहस्थ और मुनि धर्म के आचार सम्बन्धी ग्रन्थों का प्रकाशन होना चाहिए। चारित्र पालन में शिथिलता न फैले, इसके लिए अणुव्रती और महाव्रतियों के आचरण का ज्ञान सर्वजन सुलभ हो। फलतः सागार धर्मामृत उनकी ग्रन्थमाला से छपाया गया। भगवती अराधना के सम्बन्ध में उनने कतिपय विद्वानों से सम्पर्क किया और चाहा कि पं० सदासुखजी कृत टीका युक्त यह छपे। इस सम्बन्ध में वे दो तीन बार मेरे पास भी प्रेस में आये और आग्रह किया कि "यह काम आप करें, उसका संशोधन भी करें—और अपने यहां ही छपावें। कार्याधिक्य एवं समयाभाव होने पर भी मैं उनके आग्रह को न टाल सका।

पं० सदासुखजी कृत टीकावाली भगवती अराधना बहुत वर्षों पूर्व छपी थी और उसमें गाथायें बहुत ही अशुद्ध थीं। भाषा में भी कहीं २ सन्देह हुआ। फलतः पं० सदासुखजी के स्वयं के हाथों से लिखी टीका की प्रथम प्रति जो जयपुर के बड़े मंदिर तेरह पंथियान के शास्त्र भंडार में सुरक्षित है, निकलवाई और इस सम्पूर्ण पुस्तक का उससे मिलान किया। प्रूफ उसी प्रति से पढे गये। पूर्व मुद्रित प्रति में कई जगह पंक्तियां और शब्द छूटे हुए मिले। गाथाओं में भी पाठ भेद है। श्री पं० जिनदास पार्श्वनाथ फडकुले की हिन्दी भाषावाली मुद्रित प्रति में गाथायें शुद्ध हैं—अतः गाथायें उससे ठीक की गई हैं। फिर भी प्राकृत के कई शब्दों में भिन्न २ पाठ मिलते हैं।

इसका अफसोस है कि रायसाहब चाँदमलजी पांड्या के जीवन काल में ही यह ग्रन्थ छप कर पूरा न होसका और वे अचानक ही महाप्रयाण कर गये। राय साहब सुलझे हुए विचारों के व्यक्ति थे। स्पष्टवादिता उनकी विशेषता थी। वे अपनी कमजोरियां खुले रूप से स्वीकार करने में तनिक भी संकोच नहीं करते थे। धन-सम्पन्न होते हुए भी उनमें अभिमान नहीं था। मेरा उनका परिचय करीब २५ वर्ष से था। वे जब भी जयपुर आते मिलकर ही जाते थे। जब जयपुर में अधिक रहने लगे तब तो दो चार दिन में ही रोबरू या फोन पर बातें होती रहती थीं। वीरवाणी पत्रिका के सम्पादकीय पढने को वे बड़े इच्छुक रहते थे। सामाजिक, धार्मिक आदि अनेक चर्चायें होतीं, विचार भेद होते हुए भी वे सारी बातें कह देते और सुनलेते थे और जो कमियां होतीं उन्हें स्वीकार करते थे। ज्ञान की पिपासा उनमें थी—वे एक दिन कहने लगे कि मुझे १ घंटा रोज समय देओ और किसी ग्रन्थ का स्वाध्याय करावो—पर मैं समयाभाव से उनकी इच्छा का पालन करने में असमर्थ था। उनका अति आग्रह देख एक विद्वान् की व्यवस्था की जिससे वे शास्त्र स्वाध्याय करते थे। उनके अन्तिम २०-२५ वर्ष का जीवन युवा जीवन से काफी बदल गया था। उनमें अनेक गुण थे। ऐसे व्यक्ति के असमय में ही उठ जाने से सभी को दुःख हुआ।

उनके सुपुत्र श्री गणपतरायजी, श्री रतनलालजी एवं श्री भागचन्दजी सुशील हैं और अपने पिता के पदचिह्नों पर चल रहे हैं—यह प्रसन्नता की बात है।

जयपुर के बड़े मंदिरजी के सरस्वती भंडार के व्यवस्थापक भाई प्रेमचन्दजी सोगाणी का मैं अत्यन्त आभारी हूं कि उनने ग्रन्थ भंडार से पं० सदासुखजी की स्वयं की लिखी प्रति जो एक अमूल्य चीज है मुझे दी और एक लम्बे समय तक मेरे पास ही रही। दिवान अमरचन्दजी के मंदिर की हस्तलिखित, गोधों के मंदिर, ठोलियों के मंदिर और दि० जैन संस्कृत कालेज के सरस्वती भंडारों की मुद्रित प्रतियां इसी सिलसिले में मेरे पास रहीं हैं, अतः उन भंडारों के व्यवस्थापकों का आभारी हूं। प्रस्तुत ग्रंथ में विस्तृत विषय सूची पाठकों के लाभार्थ दी गई हैं।

पूर्ण ध्यान रखने पर भी इसमें मुद्रण दोष रहे हैं जिसके लिए मैं विज्ञजनों और पाठकों से क्षमा प्रार्थी हूं।

भँवरलाल न्यायतीर्थ

जयपुर
१ सितम्बर, सन् १९७७

# उदार एवं साहित्यानुरागी





स्वर्गीय रा० सा० सेठ चाँदमलजी पाण्ड्या एवं उनकी धर्मपत्नी सेठानी श्रीमती भँवरीदेवीजी

# पं० सदासुखजी कासलीवाल—एक संक्षिप्त परिचय

पं० सदासुखजी आचार्यकल्प पं० टोडरमलजी की परंपरा के विद्वान् थे जिनने अपना सारा जीवन मां सरस्वती की उपासना में व्यतीत किया और ज्ञानदान की परंपरा को आज तक अक्षुण्ण बनाये रखने का पूर्ण श्रेय प्राप्त किया।

पं० सदासुखजी का जन्म जयपुर में वि० सं० १८५२ में हुआ। संवत् १९२० में रचित रत्नकरंड श्रावकाचार की वचनिका में आपने स्वयं लिखा है कि—

अडसठ वरस जु आयु के बीते तुम आधार। शेष आयु तव शरण तें, जाहु यही मम सार॥

इससे आपका जन्म संवत् १८५२ निश्चित होता है। आपका निवास-स्थान मनिहारों का रास्ता जयपुर में था। आप खंडेलवाल जातीय कासलीवाल गोत्र के थे। आपके पूर्वजों में डेडराजजी प्रसिद्ध व्यक्ति हुए हैं जिनके कारण इस वंश के लोग 'डेडाका' के नाम से विख्यात थे। आपके मकान में आज भी एक चैत्यालय है जो डेडाकों का चैत्यालय कहलाता है। करीब २०-२५ वर्ष पूर्व तक आपके प्रपौत्र श्री मूलचंद जीवित थे। अब इस वंश में कोई नहीं है। श्री मूलचंदजी साधारण व्यक्ति थे। उनके पास पं० सदासुखजी के परिचय सम्बन्धी कोई सामग्री नहीं थी। इन पंक्तियों के लेखक ने उनसे सम्पर्क किया, उनके घर जाकर कोई कागज पत्र हों तो देखना चाहा—पर उनके पास कुछ न मिले। पं० सदासुखजी के पिता दुलीचंदजी थे, पुत्र गणेशलालजी थे जिनका युवाकाल में स्वर्गवास होगया। गणेशलालजी के दत्तक श्री राजूलालजी हुए और उनके पुत्र मूलचंदजी। इसके बाद यह वंश बेल नहीं चली। आप जयपुर नरेश के कपट द्वारा ( प्राइवेट खर्च का महकमा ) में १०) रु० मासिक पर नियुक्त थे। संतोष पूर्वक जीवनयापन के लिए यह वेतन आपको काफी था और दो तीन घंटे नौकरी के अतिरिक्त शेष समय ज्ञानाराधना में लगाते थे। आपके द्वारा रचित निम्न ग्रन्थ हैं—

१—भगवती आराधना वचनिका — भाद्रपद शुक्ला २ वि० सं० १९०८

२—सूत्रजी की लघु वचनिका— फागुण वदी १० बुधवार वि० सं० १९१०

३—अर्थ प्रकाशिका ( तत्त्वार्थ सूत्र टीका ) — वैशाख शुक्ला १० रविवार वि० सं० १९१४

४—समयसार नाटक भाषा के ऊपर टब्बा वचनिका — वि० सं० १९१४

५—अकलंकाष्टक वचनिका— श्रावण शुक्ला २ वि० सं० १९१५

६—रत्नकरंड श्रावकाचार—

७—मृत्यु महोत्सव— चैत्र कृष्णा २ वि० सं० १९२०

८—नित्य नियम पूजा— वि० सं० १९२०

९—न्याय दीपिका वचनिका— माघ शुक्ला २ रविवार वि० सं० १९२१

१०—ऋषि मंडल पूजा— वि० सं० १९३०

आपके विद्यागुरु पं० मन्नालालजी सांगाका थे। और मन्नालालजी के गुरु पं० जयचंदजी छाबड़ा, जिनका स्वर्गवास सं०
१८८१–८२ में हुआ था। पं० जयचंदजी विशिष्ट प्रतिभाशाली विद्वान् थे। सर्वार्थसिद्धि, प्रमेयरत्नमाला स्वामिकार्त्तिकेयानुप्रेक्षा, द्रव्य
संग्रह, अष्टपाहुड, ज्ञानार्णव आदि कई ग्रंथों की वचनिकायें लिखकर जैन साहित्य को हिन्दी भाषियों के लिए सुलभ किया है। आपकी
विद्वत्ता से भी पं० सदासुखजी लाभान्वित हुए थे। जयचंदजी का जन्म १८०५ में हुआ था और वे पं० टोडरमलजी के खूब सम्पर्क में
रहे थे। अतः पं० सदासुखजी टोडरमलजी की परंपरा के प्रकाण्ड विद्वान् थे और धर्म पालन में किसी प्रकार की शिथिलता के आप कट्टर
विरोधी थे। कवि पं० पारसदासजी निगोत्या आपके शिष्य थे। श्री निगोत्याजी ने ज्ञान सूर्योदय नाटक की वचनिका में आपके सम्बन्ध
में लिखा है कि—

लौकिक प्रवीना, तेरापंथ मांय लीनां, मिथ्या बुद्धि करि छीना, जिन आतम–गुण चीना है।
पढ़ै औ पढावै, मिथ्या अलट कू कढावें, ज्ञान दान देय जिन मारग बढावे है॥
दीसै घरवासी, रहै घर हू तें उदासी जिन मारग प्रकाशी, जाकी कीरति जग भासी है॥
कहां लौं कहीजे गुण सागर सदासुख जू के, ज्ञानामृत पीय बहु मिथ्या–तिस नासी है।"
"जिनवर प्रणीत जिन आगम में सूक्ष्म दृष्टि, जाको जस गावत अघावत नहिं सृष्टि है॥

संशय–तम–भान, सन्तोष–सर मग्न रहे, सांचो निज पर स्वरूप भापत अभीष्ट है।
ज्ञान–दान वटत अमोघ छ पहर जाके, आसा की वासना मिटाई गुण इष्ट है ॥
सुखिया सदीव रहै, ऐसे गुण दुर्लभ मिलै, 'पारस' अजमाई सदासुख जु परि दिष्टि है।"

उक्त उद्धरण से पंडितजी की विचारधारा, जीवनचर्या और मां सरस्वती की उपासना की सतत लगन स्पष्ट प्रतीत होती है। पं० पन्नालालजी संघी दूनीवाले ने आपके सम्पर्क में आकर ही अपनी विचारधारा को बदल डाली और शृंगार साहित्य को तिलांजली दे, इतर मान्यता छोड वीतराग मार्ग की ओर उन्मुख हुए।

संघीजी ठिकाने के कार्य से निवृत्त हो रात्रि को १० वजे पं० सदासुखजी के पास विद्याध्ययन के लिए आते थे और वे तब तक आते रहे जब तक पंडितजी जयपुर में रहे। इससे जहां पन्नालालजी की ज्ञानपिपासा का परिचय मिलता है–वहां पं० सदासुखजी चौवीसों घंटे ज्ञानदान में जुटे हुए नजर आते हैं। पं० सदासुखजी के पं० भोलीलालजी सेठी, विजयलालजी, आनन्दीलालजी आदि कई शिष्य थे जो ज्ञान के प्रचार प्रसार में आपका हाथ वटाते थे।

पंडितजी की करीब ७० वर्ष की वृद्धावस्था में एक ऐसी दुघटना हुई कि पंडितजी परेशान होगये। एक मात्र सहारा २० वर्षीय पुत्र गणेशलाल जो सुयोग्य और अच्छे विद्वान वन गये थे, दुनियां से उठ गये। पंडितजी पर वज्रपात होगया। अजमेर निवासी प्रसिद्ध सेठ श्री मूलचंदजी सोनी (सेठ श्री भागचंदजी सोनी के दादा) ने आपको ढाढस वंधाया और कहा कि गणेशलाल नहीं तो मैं उसकी जगह मौजूद हूं, घबराइये नहीं। सेठजी आपको सं० १९२२ में अजमेर ले गये और वहां सं० १९२३/२४ में आपका स्वर्गवास होगया।

पंडितजी के स्वर्गवास के पूर्व जयपुर के शिष्यों को उनने बुलाया और संघी पन्नालालजी आदि को मां सरस्वती की उपासना और ज्ञानदान की अजस्र धारा सदा प्रवाहित रखने के लिए प्रेरणा दी। उनका अन्तिम संदेश था कि समाज में मिथ्यात्व और शिथिलाचार न फैलने पावे, विद्वानों की परंपरा सदा कायम रहे, जिस साहित्य का पं० टोडरमलजी, पं० जयचंदजी आदि ने सृजन किया उसका प्रचार सर्वत्र हो—और सर्व साधारण उससे लाभ उठावे। पंडितजी के आदेश के पालन की सबने प्रतिज्ञा ली। जयपुर में एक सरस्वती

कार्यालय स्थापित हुआ और वहां ग्रंथ लिखा लिखा कर सर्वत्र भेजे जाने लगे। संघी पन्नालालजी ने अपने अंतिम समय सं० १६४० तक इस कार्य में अपने को लगाये रखा और उनके पश्चात् उनके पौत्र आनन्दीलालजी ने भी। इसके बाद सेठ टीकमचदजी सोनी की जयपुर दुकान पर लिपिकार नकलें करते और ग्रंथ बाहर भेजे जाते थे। पं. भोलीलालजी सेठी एवं उनके सहयोगी स्व० धन्नालालजी कासलीवाल(फौजदार) आदि ने सं० १६४२ में दि० जैन पाठशाला की स्थापना की जो आज राजस्थान का एक मात्र दि० जैन आचार्य संस्कृत महा विद्यालय है। इस विद्यालय से पूज्य गणेशप्रसादजी वर्णी, पं० माणकचंदजी न्यायाचार्य सरीखे विद्वानों ने लाभ उठाया है। श्री पं० नानूलालजी शास्त्री, श्री जवाहरलालजी शास्त्री, श्री इन्द्रलालजी शास्त्री पं० प्रवीणचंदजी शास्त्री आदि अनेक विद्वान इस संस्था ने तैय्यार किये। स्व० गुरुदेव पं० चैनसुखदासजी न्यायतीर्थ ने सन् १६३१ में इस विद्यालय को संभाला और तबसे अनेक विद्वान यहां से निकले हैं। वर्तमान में जयपुर जैन समाज में जो भी संस्कृत विद्वान् हैं–सब इस विद्यालय और पं० चैनसुखदासजी की देन है। लेखक को भी इस विद्यालय का स्नातक होने का गौरव है। इस तरह पं० सदासुखजी की इच्छा और प्रेरणा आज तक अनवच्छिन्न रूप से चली आ रही है।

पं० सदासुखजी के अन्यान्य ग्रंथों के साथ रत्नकरंड श्रावकाचार का जितना समाज में प्रचार है, अन्य का नहीं। कोई भी स्वाध्याय-प्रेमी ऐसा नहीं होगा जिसने पंडितजी के रत्नकरंड श्रावकाचार को न पढा हो। आ० कल्प पं० टोडरमलजी के मोक्षमार्ग प्रकाशक से भी अधिक प्रचार रत्नकरंड श्रावकाचार का रहा है। जैनाचार का यह महत्व पूर्ण ग्रंथ है। गृहस्थ और साधु दोनों में तनिक भी शिथिलाचार न आवे—इसी उद्देश्य से पंडितजी ने रत्नकरंड श्रावकाचार और भगवती आराधना में इन विषयों का विशदतया वर्णन किया है। वे सम्यक्धर्म के कट्टर समर्थक थे और मुक्तिपथ से इधर उधर रंचमात्र भी डिगने वालों को उनने अच्छी तरह सम्बोधित किया है। मिथ्यात्व और शिथिलाचार पोषक गृहस्थ या साधु अपने पद से च्युत है, यह स्पष्ट उद्घोषित किया है। वे सद् आचार के पक्के समर्थक थे।

पं० सदासुखजी सचमुच महान् व्यक्ति थे। जहां किसी गाथा का विवेचन वे न कर सके, स्पष्ट लिख दिया कि मेरे समझ में नहीं आया। इस प्रकार स्पष्टवादिता शुद्ध और उदार हृदय व्यक्ति ही कर सकता है। पं० सदासुखजी से सारा जैन समाज उपकृत है और सदा उनका ऋणी रहेगा है।

भँवरलाल न्यायतीर्थ

## सरल, उदार और निरभिमान व्यक्तित्व के धनी दानवीर जैनरत्न

# स्व० श्री चांदमलजी सरावगी : एक परिचय

खादीकी धोती और कुर्तेसे तनको ढांके, गौ रक्षक जूते पहने, हाथमें छड़ी तथा सौम्य मुख पर चश्मा लगाये हुए अनेक उपाधियों, पदों, सम्मानसूचक अलंकारोंसे विभूषित दानवीर रायसाहब सेठ श्री चांदमलजी सरावगी, गौहाटी निवासी थे। श्री सरावगी साहब ऊपरसे नीचे तक तथा बाहरसे अन्दर तक सरलता, सौम्य, उदारता और निरभिमानतासे पगे हुए थे। धनी समाजमें इस प्रकारका सीधा सादा परन्तु परदुःखकातर व्यक्तित्व बहुत कम देखनेको मिला है।

( मरु प्रदेश ) राजस्थानके लालगढ़ कस्बेमें स्वनाम–धन्य स्वर्गीय श्री मूलचन्दजी सरावगीके घर मातुश्री जंवरीवाईकी कुक्षिसे ३ जनवरी, १९१२ को सेठ चांदमलजीका जन्म हुआ था। श्री सरावगीजी का बचपन तथा छात्रकाल कलकत्तामें बीता। वहां के विश्वविद्यालयसे उन्होंने १९३० में मैट्रिक्युलेशन किया। 'होनहार विरवान के होत चीकने पात' कहावतके अनुसार नेतृत्व और समाज-सेवाके गुणोंका प्रदर्शन उनमें तभीसे होने लगा था जब कि वे स्कूल जीवनमें ही छात्र आन्दोलनोंमें भाग लेने लगे और ब्रिटिश झण्डे-यूनियन जैकका अपमान करने पर गिरफ्तार किये गये। मैट्रिक तक शिक्षा प्राप्त करनेके बाद श्री सरावगीजीने तत्कालीन विख्यात फर्म सालिगराम राय चुन्नीलाल बहादुर एण्ड कम्पनीमें व्यवसायिक जीवन आरम्भ किया और अल्पकालमें ही उसके मैनेजिंग पार्टनर तथा गौहाटी डिवीजनके प्रबन्धक बन गये। श्री सरावगीजीने धर्म तथा समाजके कार्योंमें आस्था तथा रुचि रखते हुए अपने उद्यमसे खूब धनोपार्जन किया और उनकी गणना असमके प्रमुख उद्योगपतियोंमें होने लगी।

उनकी समाजके प्रति भावनाको शीघ्र ही मान्यता मिलने लगी जब कि उन्हें अनेक बार गौहाटी नगर परिषद्का पार्षद निर्वाचित किया गया और ऑनरेरी मजिस्ट्रेट नियुक्त किया गया। स्वतंत्रतासे पूर्व ब्रिटिश सरकारने उन्हें यद्यपि कारोनेशन तथा सिल्वर जुबली मेडिल्स प्रदान किए और रायसाहबकी उपाधिसे विभूषित किया, किन्तु वे देशकी आजादी के लिए लड़े जारहे स्वतन्त्रता संग्रामके

प्रति बेखबर नहीं थे और ब्रिटिश सरकारके सामीप्य व्यापारिक सम्बन्ध होनेके उपरान्त भी कांग्रेस को बराबर विपुल आर्थिक सहायता देते रहते थे। १९३४ में नौगांवमें आई प्रलयङ्कारी बाढ़के समय श्री सरावगीजीने निःस्वार्थभावसे पीड़ितोंकी सेवाके लिये जो कार्य किया उसकी सभी वर्गके लोगों द्वारा मुक्तकण्ठसे प्रशंसा की गई। द्वितीय महायुद्धके समय जापानी आक्रमणसे भयभीत होकर जब अधिकांश व्यापारी आसामसे भागने लगे तो श्री सरावगीजीने ऊंचा मनोबल रखकर जनता को साज सामान की सप्लाई की गति यथावत् बनाए रखी। १९४२ के भारत छोड़ो आन्दोलनके समय कांग्रेसको विपुल सहायता देकर उन्होंने राष्ट्र-भक्तिका परिचय दिया। यद्यपि ब्रिटिश सरकार से सीधा व्यापारिक सम्बन्ध होनेसे उन्हें इसमें भारी जोखिम हो सकती थी परन्तु उन्होंने उसकी रंचमात्र चिन्ता नहीं की।

**शिक्षा के अनुरागी**

भारत स्वतन्त्र होनेसे पूर्व ही ११–८–४७ को ब्रिटिश सरकार द्वारा प्रदत्त सभी उपाधियोंको लौटाकर श्री सरावगीजीने अपनी निस्पृहताका परिचय दिया। स्वतन्त्रताके बाद जहां श्री सरावगीजीने अनेक व्यावसायिक प्रतिष्ठानोंके प्रबन्धक और स्वामी होनेके नाते असमके औद्योगीकरणमें योग दिया वहां वे समाजके निर्माण–कार्योंमें सदा तत्पर रहे और गौहाटी विश्वविद्यालयके निर्माणमें उन्होंने सक्रिय रूपसे भाग लिया। लोकप्रिय स्वर्गीय गोपीनाथ बारदोलोईके अध्यक्षकाल में वे गौहाटी विश्वविद्यालयके संयुक्त कोषाध्यक्ष रहे। उदार, निर्धनोंकी सहायताको सदा तत्पर श्री सरावगीजी जरूरतमन्दोंके मित्रके रूपमें सर्वत्र जाने जाते थे। उन्होंने अपनी पत्नी श्रीमती सेठानी भंवरीदेवीजीके नाम पर गौहाटीमें मूक बधिरोंका स्कूल स्थापित किया है जो सारे असम प्रान्तमें अपने ढंगकी एकमात्र संस्था है। सुजानगढ़में एक सार्वजनिक स्कूलकी स्थापना की है।

**दरिद्रनारायणके हिमायती**

श्री सरावगीजी सामाजिक, सांस्कृतिक और शैक्षणिक संस्थाओंको सदा ही मुक्तहस्तसे दान देनेमें अग्रणी रहे हैं। डॉ० बी बरुआ केंसर इन्स्टीटयूट गौहाटी, कुष्ठरोग चिकित्सालय, यक्ष्मा चिकित्सालय शिलांग, वनस्थली विद्यापीठ वनस्थली, गुरुकुल कुम्भोज (महाराष्ट्र), बरद्रावा स्मृति समिति नौगांव, मिर्जा कॉलेज, बोको कालेज, मंगलदई कॉलेज, कामाख्या स्कूल, मालीगांव सेवा आश्रम तथा विभिन्न स्थानों पर चल रहे मारवाड़ी विद्यालय आदि कई संस्थाएं हैं जिनकी स्थापना तथा बादमें संचालनमें श्री सरावगीजीका

उल्लेखनीय योगदान रहा है। आत्म-शक्तिमें अटूट विश्वास रखनेवाले तथा धार्मिक आस्थाओंसे युक्त श्री सरावगीजीने अपने जीवनमें अनेक विधवाओं तथा निर्धन छात्र-छात्राओंको सदैव सहायता प्रदान की है।

### दिगम्बर जैन समाजके अग्रणी नेता

जैन आगम और कुन्दकुन्दाचार्य प्रणीत जैन दर्शनमें असीम श्रद्धा रखनेवाले श्री सरावगीजी अपने चिन्तन, समयके योगदान और विपुल औदार्य दानके कारण जैन समाजके अग्रणी नेताके रूप में उदित हुए और सम्पूर्ण भारतकी जैन समाज उन्हें सम्मानकी दृष्टिसे तो देखती ही थी, समाजके सक्षम नेतृत्वके लिए उनपर अपनी दृष्टि गड़ाए थी। वे समाजकी सबसे पुरानी संस्था अखिल भारतवर्षीय दि० जैन महासभाके वर्षोंसे निरन्तर अध्यक्ष रहे और उनकी सेवाओंको मान्यता प्रदान करते हुए समाजके श्रावक तथा विद्वद्वर्ग ने उन्हें समय समयपर जैनरत्न, धर्मवीर, दानवीर, श्रावक शिरोमणि तथा आचार्य-संघ-भक्त-दिवाकर, गुरुभक्त-शिरोमणि आदि उपाधियोंसे सम्मानित किया था। आपकी गुरुभक्ति श्लाघनीय और अनुकरणीय थी। मुनि-संघोंकी परिचर्या तथा उनके सान्निध्यमें रहकर धर्म साधना करनेमें आप सपत्नीक दत्तचित्त रहते थे। व्यापारिक गतिविधियोंसे सम्बद्ध रहते हुए भी श्री सरावगीजीका अधिकांश समय धार्मिक संस्थाओं और संगठनोंके कार्यको सुचारु करने, उनकी आर्थिक स्थिति मजबूत बनाने और उन्हें सुदृढ स्वरूप प्रदान करनेके उपायोंमें ही बीतता था। जैन जनगणनाके व्यापक उद्देश्यकी सम्पूर्तिके लिये आप निरन्तर सचेष्ट रहे और इन कार्योंकी पूर्ति हेतु आपने भारी आर्थिक सहयोग भी प्रदान किया।

आप श्री १००८ भगवान् महावीर स्वामीके २५०० सौ वें निर्वाण महोत्सव के कार्यक्रमोंकी प्रगतिके लिये विशेष रूपसे क्रियाशील रहे। आप इस सम्बन्धमें श्रीमती इन्दिरा गांधीकी अध्यक्षतामें गठित राष्ट्रीय समितिके भी सदस्य तथा उक्त समितिकी कार्यकारिणीके भी सदस्य थे।

इसी भांति आसाम सरकार द्वारा गठित ऑल आसाम २५०० वीं निर्वाण समितिके भी आप सदस्य रहे। ऑल इण्डिया दिगम्बर भगवान् महावीर २५०० वीं निर्वाण महोत्सव सोसायटी, देहलीके आप वर्किंग प्रेसीडेन्ट थे।

**मन्दिरोंके निर्माता एवं संरक्षक**

श्री सरावगीजी मन्दिरोंके निर्माण, मानस्तम्भोंकी स्थापना तथा धार्मिक अनुष्ठानोंमें श्रद्धापूर्वक भाग लेते थे। गौहाटी, मरसलगंज तथा शान्तिवीरनगर श्रीमहावीरजीमें सम्पन्न पञ्च कल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सवोंमें आपका मुक्त हस्तसे सहयोग सर्वविदित है। आपने स्वअर्जित चंचला लक्ष्मीका सदुपयोग विभिन्न तीर्थोंपर लाखों रुपयोंका दान देकर किया है। श्री सरावगीजी ने सुजानगढ़में मानस्तम्भका निर्माण कराया तथा शान्तिवीरनगर श्रीमहावीरजी में ६१ फीट ऊँचे संगमरमरके मानस्तम्भका निर्माण कार्य आपकी प्रेरणा से ही प्रारंभ हुआ। श्री सरावगीजी तीन बार सम्पूर्ण भारतके जैन तीर्थोंकी वंदना कर चुके और सन् ६६ से प्रतिवर्ष पर्यूषण पर्व तथा अष्टाह्निका पर्वमें उपवास करते थे।

**भरा पूरा सुखी परिवार**

श्री सरावगीजीका विवाह १-५-१९३० को श्रीमती भँवरीदेवीजीके साथ सम्पन्न हुआ जो स्वयं सरल स्वभावकी धर्मपरायणा विदुषी महिला–रत्न हैं और अपने अतिथियोंको स्वजनोंसे भी अधिक मान सत्कार देती हैं। श्री सरावगीजीके सर्वश्री गणपतरायजी, रतनलालजी व भागचन्दजी सुयोग्य पुत्र हैं, तथा गिनियादेवी, सुशीलादेवी, किरणदेवी, विमलादेवी तथा सरलादेवी नामक पांच पुत्रियां धर्मप्राण, सुसंस्कृत और सम्पन्न परिवारोंमें विवाहित हैं।

**स्वयंमें संस्थाओंका समूह**

दानवीर सेठ श्री चांदमलजी सरावगी स्वयंमें अनेक संस्थाओंका समूह थे। कितनी ही संस्थाओंके संस्थापक, जन्मदाता, संरक्षक, सभापति और कार्यशील नेता थे। असम प्रदेश कांग्रेसके सदस्य तथा असम चेम्बर आफ कामर्सके अध्यक्ष पद पर भी आप आसीन रहे थे। अनेक संस्थाओंका आजीवन संरक्षक बननेका गौरव भी श्री सरावगीजीको प्राप्त था।

---

# जैन—महिलारत्न श्रीमती से० भँवरीदेवीजी पांड्या : एक परिचय

श्रीमती दानशीला जैन महिलारत्न धर्मचन्द्रिका सेठानी श्री भँवरीदेवीजी पांड्या सुजानगढ़ निवासीसे कोई अपरिचित नहीं है। आप अखिल भारतवर्षीय दिगम्बर जैन महासभाके अध्यक्ष एवं कई उच्च पदोंपर प्रतिष्ठित श्रीमान् जैनरत्न, श्रावक शिरोमणि, धर्मवीर आचार्य-संघ-भक्त दिवाकर, गुरु-भक्त-शिरोमणि, दानवीर, स्व. राय साहिब सेठ चांदमलजी सरावगी पांड्या सुजानगढ़ निवासीकी धर्मपत्नी हैं। आप जैनमहिलादर्श पत्रकी संरक्षिका हैं।

आपका जन्म मारवाड़ प्रान्तके अन्तर्गत मैनसर ग्राममें स्वर्गीय सेठ मन्नालालजी गंगवालकी धर्मपत्नी श्रीमती बालोदेवी की वाम कुक्षिसे हुआ। सच ही कहा है कि पुण्यात्मा जीवके घरमें आते ही लक्ष्मी स्वतः ही आने लगती है। पिता मन्नालालजीके चारों ओरसे लाभ ही लाभ होने लगा। आपका बाल्यकाल बड़े आमोद-प्रमोदके साथ व्यतीत हुआ। श्रीमान् मदनलालजी, मालचन्दजी, चम्पालालजी इन तीन भ्राताओंमें आप मध्यवर्ती बहिन हैं। आप इकलौती होनेके कारण घरमें बहुत लाड़ प्यारसे पाली गई। १३ वर्षकी अवस्थामें लालगढ़ निवासी स्वर्गीय सेठ मूलचन्दजीके पुत्र रत्न श्रीमान् रा. सा. चांदमलजी पांड्याके साथ आपका शुभ पाणिग्रहण संस्कार दिनांक १ मई सन् १९३० को सानन्द सम्पन्न हुआ।

विवाहके पहले श्रीमान् चांदमलजी पांड्याकी स्थिति वैसी नहीं थी जो पीछे बनी। इस नारी रत्नके आते ही चारों ओरसे प्रकाश की किरणें प्रस्फुटित होने लगी और श्री चांदमलजीकी ख्याति तथा यश-मान दिन दूना रात चौगुना वृद्धिगत होने लगा। आप उच्च आदर्श विचारधाराकी एक सुशीला नारी हैं। आपका परिवार पूर्णरूपसे हरा भरा है। आपके तीन पुत्र रत्न एवं पांच पुत्रियां तथा नाती पोतोंका ठाट है।

१. श्रीमान् गणपतरायजी साहब आपके ज्येष्ठ पुत्र हैं। उनका विवाह लाडनूं निवासी श्रीमान् दीपचन्दजी पहाड़ियाकी सुपुत्री नवरत्न देवीके साथ हुआ है। श्रीमान् गणपतरायजी भी अपने पिताकी तरह गुणवान एवं कुशल सामाजिक कार्यकर्त्ताओंमें से एक हैं। आप व्यापारिक क्षेत्रमें काफी जुटे हुए हैं तथा अपने व्यापारकी उन्नतिके लिये संलग्न हैं। आपके एक पुत्र तथा दो पुत्रियां हैं। श्री नरेन्द्रकुमार आपका पुत्र है।

२. आपके मंझले पुत्र श्री रतनलालजी हैं। इनका विवाह लाडनूं निवासी श्रीमान् नथमलजी सेठीकी सुपुत्री श्रीमती सरितादेवीके साथ हुआ। शिक्षाके क्षेत्रमें आपकी प्रबल इच्छा आरम्भ से ही रही है। अतः आपने जयपुर इन्जीनियरिंग कॉलेजसे पोस्ट ग्रज्युएशन प्रथम श्रेणीमें उत्तीर्ण किया है। आपके एक पुत्र है जिसका नाम विमलकुमार है।

३. श्री भागचन्दजी साहब आपके कनिष्ठ पुत्र हैं जो गौहाटी विश्वविद्यालय से B. Com. परीक्षा में फर्स्ट क्लास फर्स्ट आये थे। आपका विवाह श्री प्रेमसुखजी सेठी की सुपुत्री श्रीमती कुसुमदेवी के साथ हुआ है। आपके एक पुत्र नवीनकुमार है।

आपकी पाँचों पुत्रियाँ सुन्दर तथा गृह कार्यमें निपुण हैं। सभीके विवाह सुसम्पन्न घरानोंमें हुए हैं।

धार्मिक क्षेत्रमें भी आपकी रुचि अनूठी व अनुकरणीय है। आपका अधिकांश समय धार्मिक कार्योंमें ही व्यतीत होता है। आपकी रुचि सदैव श्रावक एवं त्यागी वर्गकी सेवामें निमग्न रहती है, आप नश्वर संसारकी असारताको देखते हुए पूर्ण रूपसे सादगीमें रहती हैं। सादा जीवन एवं उच्च विचार आपका लक्ष्य बना हुआ है, इसी आधार पर आपने अपने जीवनका अधिकांश भाग आत्म-कल्याणके मार्गमें ही लगा रखा है। आपके हृदयमें कोमलता एवं करुणा भाव सदैव विद्यमान रहते हैं। इन सब उच्च आदर्श विचारोंके कारण आपने दिगम्बर जैन महिला समाजमें ख्याति प्राप्त की है। प्रत्येक धार्मिक क्षेत्रमें आगे आना तथा धार्मिक कार्यमें अग्रसर रहना आपकी विशेषता है। आपकी मृदु वाणी सुनकर महिला समाजने भूरि-भूरि प्रशंसा की है। आपकी प्रबल इच्छा रहती है कि वे सदैव १०८ मुनिराजोंकी सेवामें रत रहे तथा उनके उपदेशोंकी झलक आपके दैनिक जीवनमें दिखाई देती रहे।

इस धार्मिक रुचिके कारण आपने समय समयपर तीर्थ-धामोंकी यात्रा अपने पतिके साथ की हैं। तीर्थ क्षेत्रोंकी सहायता करना एवं आवश्यकताओंकी पूर्ति करना आपका एक विशेष गुण है। मुनियोंके दर्शनार्थ समय समयपर बाहर जाना तथा मुनियोंको आहारदान देना एवं उनके सद् उपदेशोंको सुनना आपकी जीवनचर्याका प्रमुख अङ्ग है। आपने मुनिराजोंके सद्-उपदेशोंसे प्रेरित होकर अपने पतिदेवके द्वारा मरसलगंजमें पंचकल्याणक प्रतिष्ठा करवाई और अपनी चचला लक्ष्मीका सदुपयोग किया। श्री शान्तिवीरनगर श्री महावीरजी एवं गोहाटीके पञ्चकल्याणकोंमें आपका सराहनीय योगदान रहा।

धर्मकी लगनके कारण तथा अपने बच्चोंमें धार्मिक संस्कार लानेके लिये सुजानगढ़ एव गौहाटीमें आपने अपने निवास-स्थान पर चैत्यालयोंका निर्माण करवाया है। इस धार्मिक रुचिके कारण जब आप १०८ आचार्यकल्प मुनिराज श्रुतसागरजी महाराज के दर्शनार्थ भिंडर ग्राम गई थीं वहांकी जैन समाजने आपका हृदयसे स्वागत किया। वहीं पर आपने भाद्रपदमें सदाकी भांति अपने पति-देवके साथ दशलक्षण व्रत और मुनिराजोंके सद्उपदेशोंका लाभ उठाया। आपकी पतिव्रत--परायणताको देखकर वहांकी समाजने आपकी भूरि भूरि प्रशंसा की। वास्तवमें यह सत्य ही है कि अपने पतिदेवको सच्चरित्र बनानेमें आपने चेलना जैसा कार्य किया है जो कि सचमुच ही आजकी महिला समाजके लिये अनुकरणीय है।

आपकी शालीनताको देखकर भिंडरकी समाजने आपको मान-पत्र भेंट किया। भिंडरकी समाजने आपकी भूरि भूरि प्रशंसा की तथा आपकी मिलनसारिता व आत्मीयता वहांकी समाजमें अतिगहन रूपमें भर गयी जो भुलाये नहीं भूल पाती है। इससे पहले आप मांगीतुंगी तीर्थक्षेत्र और १०८ आचार्य महावीरकीर्तिजीके दर्शनार्थ गई थीं। वहां पर आचार्य श्री के उपदेशोंसे प्रेरित होकर श्री आदिचन्द्रप्रभु आचार्य महावीरकीर्ति सरस्वती प्रकाशन मालाकी स्थापना की, जिसका प्रथम पुष्प श्री नव देवता मंडल विधान पूजाके नामसे प्रकाशित हुआ तथा दूसरा आत्मान्वेषण पुष्प प्रकाशित हुआ है। इसकी लेखिका, सम्पादिका पूज्य १०५ श्री आर्यिका विजय-मति माताजी हैं। यह पुस्तक आध्यात्मिक विकासके लिये अत्यन्त उपयोगी है। तीसरा पुष्प पंचाध्यायी है जिसके टीकाकार न्याया-लंकार श्री प० मक्खनलालजी शास्त्री हैं। यह महान् धार्मिक ग्रन्थ है। चतुर्थ सागार धर्मामृत है जिसकी अनुवादिका सुप्रसिद्ध आर्यिका

विदुषीरत्न श्री १०५ सुपार्श्वमतीजी माताजी हैं। छठा पुष्प स्व० श्री १०८ आचार्य शिवसागरजी स्मृति ग्रन्थ है जो श्रद्धाञ्जलि समर्थक
विशाल ग्रन्थ है। हालही में श्रीचांदमल सरावगी चैरिटेबलट्रस्ट द्वारा विशाल विद्वद् अभिनन्दन ग्रन्थ छपाया गया है। सद् ज्ञान
प्रचारार्थ साहित्य प्रकाशन की ओर आपकी खूब रुचि है।

आपने सामाजिक क्षेत्रमें भी बहुत सराहनीय कदम बढ़ाया है। आपने जीवनमें लाखोंका दान दिया है। सच ही है कि
लक्ष्मीका पासमें आ जाना फिर भी सरल काम हो सकता है, लेकिन उसका सुकार्य एवं सुपात्रमें लगाना अपनी एक अलग विशेषता
रखता है। आपके नामसे अनेक संस्थाएं चल रही हैं। आपने इस चंचला लक्ष्मीको हमेशा सन्मार्गमें लगाया है। गौहाटीमें मूक बधिर
बच्चोंका एक स्कूल चल रहा है जिसमें अनेक गूंगे और बच्चे शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं। यह स्कूल आसाम भरमें अपनी विशेषता रखता
है। समय समय पर खुलने वाली बहुत-सी संस्थाएं ऐसी हैं जो इनकी दानशीलताको भुलाये नहीं भूलतीं। आपके द्वारको जिस जिसने
भी खटखटाया है सबको आशाकी झलक मिली है। आये हुए को निराश लौटाना आपने सीखा ही नहीं, गरीबोंको दान वस्त्रादि देना
नित्यप्रतिका कार्य है।

आपकी विचारधारा धार्मिक एवं उच्च भावनामय है। समय किसी को भी नहीं सुनता है, इस सिद्धान्तको लेकर कोई
भी कार्य धार्मिक हो या सामाजिक, उसमें आप कभी भी आलस्य या प्रमाद नहीं करती हैं। इतना करते हुए भी आप अपने में अहं-
कारकी बू तक नहीं आने देती हैं। आये हुए अतिथि व मेहमानका स्वागत करना, आवभगत करना सचमुच अनुकरणीय गुण है।
आपका हंसमुख चेहरा एक बार देखने मात्रसे कभी विस्मृत नहीं हो सकता।



# विषय-सूची

॥ ॐ नमः सिद्धेभ्यः ॥

# 卐 भगवती आराधना 卐

सिद्धे जयप्पसिद्धे, चउव्विहाराहणाफलं पत्ते ।
वंदित्ता अरहंते, वोच्छं आराहणा कमसो ॥ १ ॥
सिद्धाञ्जगत्प्रसिद्धांश्चतुर्विधाराधनाफलं प्राप्तान् ।
वन्दित्वाऽर्हतो वक्ष्याम्याराधनाः क्रमशः ॥ १ ॥

अर्थ—अहं कहिये मैं जो शिवकोटि नामा मुनि जो हूँ सो जगतमें प्रसिद्ध, अर चार प्रकार की आराधना का फलनैं प्राप्त हुवा ऐसे सिद्ध परमेष्ठी, तिन्हैं, अरहंत परमेष्ठी तिन्हैं वंदना करिके अनुक्रमतैं आराधना जो है, ताही कहूँगो ।

भावार्थ—यह ग्रन्थ आराधना का स्वरूपकूं साक्षात् करने वाला है । यातैं जो संसार का परिभ्रमणतैं भयभीत होय, सो पुरुष इस ग्रंथ का अर्थनैं धारण करि आराधना में नित्य ही प्रवर्तन करिके अर संसार परिभ्रमण का अभाव करे–ऐसा भव्य जीवां का हितनैं हृदय में धारण करि श्रीशिवकोटि नामा मुनीश्वर, इस शास्त्र की आदि विषैं आराधना का फलनैं प्राप्त हुवा जो सिद्धपरमेष्ठी और अरहंत परमेष्ठी त्यानैं विघ्न का नाश के अर्थि वंदना करि आराधना कहिवा की प्रतिज्ञा करी है । कोऊ प्रश्न करै—जो परमेष्ठी ने नमस्कार करिवा करि विघ्ननाश कैसै होय ? सो उत्तर यह जानना—जो, परमेष्ठी का स्वरूपनैं हृदय में साक्षात् करि जो भाव नमस्कार करे है, ताके शुद्ध भाव का प्रभाव करि विघ्न को कारण जो अंतराय कर्म, तामैं रस जो अनुभाग, सो नाश कूं प्राप्त होय है । तातैं विघ्न का नाश के अर्थि परमात्मस्वरूप परमेष्ठी कूं नमस्कार करना उचित ही है । आगैं आराधनानि का नाम वा स्वरूप कहे हैं ।
गाथा—

उज्जोवणमुज्जवणं, णिव्वहणं साहणं च णिच्छरणं ।
दंसणणाणचरित्तं, तवाणमाराहणा भणिया ॥ २ ॥

अर्थ—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, सम्यक् तप इनिका जो उद्योतन कहिये उज्ज्वल करना, अर इनिकी पूर्णता में उद्यम करना, इनिका निराकुलतातैं निर्वाह करना, इनिका निरतिचार सेवन करना, अर आयु का अंतपर्यंत निर्विघ्न सेवन करि परलोकतांई लेजावना, ताकूं जिनेन्द्र भगवान् आराधना कही है। तिनिमैं दर्शन का उद्योतन तौ शंकादिक दोष नहीं लगाय आप्त का कह्या तत्त्व में अचल प्रतीति करना है। बहुरि ज्ञान का उद्योतन प्रमाणनयनिकरि निर्णय करि संशय–विपर्यय–अनध्यवसायरहित जानना है। बहुरि चारित्र का उद्योतन निरतिचार मूलगुण–उत्तरगुणनिका धारना है। बहुरि तपका उद्योतन असंयम का अभावरूप आत्मा की विशुद्धिता करना है। बहुरि जिस मार्गकरि ये दर्शन ज्ञान चारित्र तप आराधना आपकै प्राप्त होय वा अधिकाधिक विशुद्धता होय तिस मार्ग में प्रवर्तना वा आराधना के धारकनिकी संगति वा मन वचन कायनिकी प्रवृत्ति वा ग्रहण त्याग जैसें आराधना होय तैसें करना सो उद्यमन है। बहुरि आराधना का विराधक जे परीषह उपसर्ग वेदनादिक आवता संता भी आकुलता रहित धारना यह निर्वहण जानना। बहुरि आराधना का "जे आप्तके वचन का पठन श्रवण तथा साधु संगति जिनकरि आराधना की विशुद्धिता होय ते कारण" मिलावना यह साधन है। बहुरि जिस रीति चार आराधना परलोकतांई आपतैं नहीं छूटे तिस रीति जो आयु का अंततांई प्रवृत्ति करना यह निस्तरण है। आगै संक्षेपकरि दोय प्रकार आराधना कहे हैं। गाथा—

दुविहा पुण जिणवयणे, भणिया आराहणा समासेण ।
सम्मत्तम्मि य पढमा, विदिया य हवे चरित्तम्मि ॥ ३ ॥

अर्थ—बहुरि जिनेन्द्रका परमागम जो द्वादशांग, ताके विषैं आराधना संक्षेपकरि दोय प्रकार कही है। एक तौ सम्यक्त्व आराधना; दूजी चारित्र आराधना। आगे संक्षेपकरि दोय आराधना कही, ताका हेतु कहे हैं। गाथा—

दंसणमाराहंतेण णाणमारायहियं हवे णियमा ।
णाणं आराहतेण दंसणं होइ भयणिज्जं ॥४॥

अर्थ—दर्शन आराधना करता जो पुरुष सो नियमकरि ज्ञान आराधनानैं प्राप्त होय है। अर ज्ञान आराधना करता पुरुषकै दर्शन आराधना होय वा नहीं होय ॥

भावार्थ—जिस जीवकै सम्यग्दर्शन होय, तिस जीवकै तौ नियमकरि सम्यग्ज्ञान होय ही। अर ज्ञान आराधना करै ताकै सम्यग्दर्शन होने का नियम नाहीं। आगै सम्यक्त्व विना ज्ञान है, सो अज्ञान है ऐसैं कहे हैं ॥ गाथा—

सुद्धणया पुण णाणं, मिच्छादिट्ठिस्स विंति अण्णाणं।
तह्मा मिच्छादिट्ठी, णाणस्साराहवो णेव ॥५॥

अर्थ—बहुरि शुद्धनयके धारक जे भगवान् गणधर देव ते मिथ्यादृष्टि का ज्ञान कूं अज्ञान कहत हैं। तातैं मिथ्यादृष्टि ज्ञान का आराधक नहीं है ऐसा जानना। इहां कोई कहै—मिथ्यादृष्टि का ज्ञान सूक्ष्मतत्त्व के जानने में मिथ्या कहो सो तौ ठीक, परंतु घट, पट, स्तंभ, पृथ्वी, पर्वत, जल, अग्नि इत्यादिकानैं तौ मिथ्या नहीं जाने है। घटकूं घट ही कहे है, पटकूं पट ही कहे है, पृथ्वीकूं पृथ्वी ही कहे है, सो इत्यादि ज्ञान तो सम्यक् है। ताका उत्तर—जो, मिथ्यादृष्टि घटपटादिकनिकूं घटपटादिक ही जाने है, तौभी इनका ज्ञान मिथ्या ही है। इहां कारण कहा है, जो, घटपटादिकानैं जन्मतैं इन्द्रिय द्वारकरि याका नाम वा स्वरूप वा क्रिया श्रवण करता आया है वा देखता आया है, सो नामादिक और तरह कैसैं कहै? परंतु घट पट स्तंभ पृथ्वी पर्वत अग्नि स्त्री पुरुष रत्न सुवर्ण इत्यादि सर्ववस्तुनिविषै कारणविपरीती, स्वरूप विपरीती, भेदाभेदविपरीती ये तीन तौ बणि ही रहे हैं। सो कारणविपरीती तौ ऐसे जानना, जो ए घटादि रूपी हैं तिनिका कारण ब्रह्माद्वैतवादी कहें हैं "इनिका कारण एक ब्रह्म ही है"। सांख्यमती कहे है "रूपादिकनिका कारण एक नित्य अमूर्तिक प्रकृति ही है"। नैयायिक वैशेषिक कहे है "पृथ्वी का परमाणुनिमैं तौ स्पर्श, रस, गंध, वर्ण ये चार गुण हैं, जलके परमाणुनिमैं गंध विना तीन गुण हैं, अग्निके परमाणुनिविषैं स्पर्श वर्ण ये दोय ही गुण हैं, पवन के परमाणुनिविषैं एक स्पर्श ही गुण हैं, सो इनिका गुण कदाचित् घटै बढै नाहीं। पृथ्वी के परमाणुनितैं पृथ्वी ही उपजै, जलकेतैं जल हीं उपजै, अग्निकेतैं अग्नि ही उपजे, पवनकेतैं पवन ही उपजै"। तथा बौद्ध "पृथ्वी इत्यादि चार भूत माने हैं, वर्ण गंध रस स्पर्श ये भूतांका धर्म माने हैं, इनि आठनिका समुदायरूप परमाणु होय है, इनि परमाणुनिकरि कार्य उपजता माने हैं"। तथा चार्वाक "पृथ्वी जल अग्नि पवन ये भूतचतुष्टय इनिकरि, जीव पुद्गल घटपटादिक की

उत्पत्ति माने हैं अर भूतचतुष्टयका परमाणु बिखरि पृथिव्यादिरूप होजाय ताकूं जीव पुद्गलादिका नाश माने हैं" । इत्यादिक तौ कारण में बहुत प्रकार विपरीत कल्पना करे हैं । तथा स्वरूप में विपरीत माने है, जो, "ये घटपटादि सर्वथा नित्य ही हैं वा अनित्य ही हैं वा निर्बिकल्प हैं वा ये घटपटादि दृष्टिगोचर हैं ते हैं ही नांही, यो घटपटादिकके आकार परिणयो ज्ञान ही है ।" इत्यादि वस्तुका स्वरूप में विपरीत माने हैं । तथा भेदाभेद विपरीत जो "कारण तैं कार्य सर्वथा भिन्न ही है तथा अभिन्न ही है तथा पृथिव्यादि परमाणु नित्य ही हैं, इनितैं ये स्कंधादिक उपजे हैं ते भिन्न ही हैं, तथा गुणीतैं गुण भिन्न ही हैं तथा घट पट वन पर्वत पृथ्वी इत्यादि ये ब्रह्म तैं उपजे हैं ते ब्रह्म ही हैं" इत्यादि जहां भेद हैं तहां अभेदकल्पना करे हैं, जहां अभेद तहां भेदकल्पना करे हैं । इत्यादि वस्तुका स्वरूपमें भेदाभेदविपरीत माने हैं । तातैं मिथ्यादृष्टिका ज्ञान घटपटादिकनैं घटपटादि जाणतो भी तीन विपरीती नहीं छोडे हैं, तातै मिथ्या ही है । आगै चारित्र आराधनामैं गर्भित तप आराधना दिखावे है ।। गाथा—

संजममाराहंते तवो आराहिवो हवे णियमा ।
आराहंतेण तवो, चारित्तं होइ भयणिज्जं ।।६।।

अर्थ—संयम जो चारित्र ताहि आराधना करता जो जीव सो नियमतैं तप आराधना करी, अर तप आराधना करता जीवको चारित्र आराधना होय वा नहीं होय ।

भावार्थ—कर्मबन्ध करने वाली क्रिया का त्याग सो चारित्र है । चारित्र धारण कीया जो जीव सो निश्चयथकी तप धारण करे ही है । अर तप धारण करता जीव चारित्र धारै वा नहीं धारै । आगे कहे हैं, जो, अविरतसम्यग्दृष्टी कैभी तपश्चरण महान् उपकारक नहीं होय है । गाथा—

सम्मादिट्ठिस्स वि अविरदस्स, ण तवो महागुणो होइ ।
होदि हु हत्थिण्हाणं चुन्दच्चुदकम्मतत्तस्स ।। ७ ।।

अर्थ—अविरतसम्यग्दृष्टीकैभी तप महागुणकारी नहीं है । काहेतैं ? अविरत कहिये असंयमभाव है यातैं अविरत सम्यग्दृष्टी का तपहू हस्तीका स्नानवत् जानना । जैसैं हस्ती स्नान करिकैंभी आपको ही सूंडिमें धूली लेय अपना शरीरपरि क्षेपै है, तैसैं अविरती एक दिन तौ अनशनादिक तप करे है दूसरे दिन असंयमरूप आरम्भ विषय कषाय कुशीलादिकरि

आपनैं मलिन करे है। तथा जैसैं माथनीमैं रईकी डोरी एक बोडी खुलती जाय दूजी बोडी बन्धती जाय तैसैं जानना। तातैं सम्यक्त्व चारित्र दोऊ मिलेही कल्याणनैं प्राप्त होय है। गाथा——

अहवा चारित्ताराहणाए आराहियं हवइ सव्वं।
आराहणाए सेसस्स चारित्ताराहणा भज्जा ॥ ८ ॥

अर्थ——अथवा चारित्र आराधना होता संता सर्व ज्ञानादिक आराधना आराधित होत हैं। शेष–ज्ञानदर्शनतप आराधना होता संता चारित्र आराधना भजनीय है, होय भी नहीं भी होय। आगै, चारित्र आराधना है सो ज्ञानदर्शन आराधनापूर्वक होय है यह दिखावे हैं। गाथा——

कायव्वमिणमकायव्व यत्ति णाऊण होइ परिहारो।
तं चेव हवइ णाणं, तं चेव य होइ सम्मत्तं ॥९॥

अर्थ——यह करिवेजोग्य है, यह नहीं करवेजोग्य है——इस प्रकार जाणिकरिही परिहार कहिये त्याग होय है, सोही ज्ञान तथा सम्यक्त्व होत है।

भावार्थ——सम्यक् त्याग जो चारित्र सो ज्ञानश्रद्धानविना होय नाहीं, तातैं श्रद्धानज्ञानपूर्वकही चारित्र जानना। आगै तपका स्वरूप कहे हैं। गाथा——

चरणम्मि तम्मि जो उज्जमो य आउंजणा य जो होइ।
सो चेव जिणेहिं तवो, भणिदो असठं चरंतस्स ॥१०॥

अर्थ——मायाचाररहित आचरण करता जो जीव, ताकै जो चारित्रमें उद्यम तथा उपयोग लगावना, सोही जिनेन्द्र भगवान् तप कह्या है ॥ आगै ज्ञान दर्शन चारित्र का सार कहै हैं ॥ गाथा——

णाणस्स दंसणस्स य सारो चरणं हवे जहाखादं।
चरणस्स तस्स सारो, णिव्वाणमणुत्तरं भणियं ॥११॥

अर्थ—ज्ञानदर्शनका सार तो यथाख्यात चारित्र है अर चारित्रका सार सर्वोत्कृष्ट निर्वाण भगवान् कह्या है। गाथा—

चक्खुस्स दंसणस्स य सारो सप्पादिदोसपरिहरणं।
चक्खू होइ णिरत्थं, दट्ठूण बिले पडंतस्स ॥१२॥

अर्थ—नेत्रनिकरि देखने का सार, सर्प कंटक बिलादिक दोषांको निवारण करि चलना–गमन करना है। अर नेत्रनिसूं देखिकरि बिल–खाडेमें पडता पुरुष के नेत्र निरर्थक हैं। गाथा—

णिव्वाणस्स य सारो अव्वावाहं सुहं अणोवमियं।
कायव्वा हु तदट्ठं, आदहिदगवेसिणा चेट्ठा ॥१३॥

अर्थ—निर्वाण पावने का सार कहा है? जो अव्यावाध कहिये बाधारहित, अनौपम्य कहिये उपमारहित अतीन्द्रिय निराकुलता लक्षण सुख का पावना है। यातें आत्महित का इच्छुक हैं ते निर्वाण की प्राप्ति के अर्थि चेष्टा करहू। गाथा—

जह्मा चरित्तसारो भणिया आराहणा पवयणम्मि।
सव्वस्स पवयणस्स य, सारो आराहणा तह्मा ॥१४॥

अर्थ—यातें प्रवचन जो भगवान का आगम ताविषैं चारित्र का सार फल आराधना कही है। तातें सर्व जिनागम का सार आराधना है। गाथा—

सुचिरमवि णिरदिचारं विहरित्ता णाणदंसणचरित्ते।
मरणे विराधयित्ता अणंतसंसारिओ दिट्ठो ॥१५॥

अर्थ—चिरकाल कहिये बहुत कालहू अतिचाररहित ज्ञानदर्शनचारित्रविषैं प्रवृत्ति करिकैंभी कोई पुरुष मरणकालविषैं च्यारि आराधना का विनाश करि अनंत संसारी हुवा भगवान् देख्या। तातें मरणकालमें जैसैं आराधना नहीं बिगडै तैसैं यत्न करना। गाथा—

**समिदीसु य गुत्तीसु य दंसणणाणे य णिरदिचाराणं ।**
**आसादणबहुलाणं उक्कस्सं अंतरं होई ॥१६॥**

अर्थ—समिति कहिये परमागम की आज्ञा प्रमाण प्रमादरहित यत्नाचारसूं गमन करना, तथा हित मित निःसंदेह सूत्रकी आज्ञाप्रमाण बोलना, तथा दोषरहित आचारांग का हुकमप्रमाण भोजन करना, तथा प्रमादरहित देखि सोधि शरीरादिक उपकरण का मेलना उठावना, तथा निर्जन्तु भूमिविषें यत्नाचारपूर्वक मल मूत्र कफ नासिकामल नखकेशादिकका क्षेपना ये समिति हैं । बहुरि सर्वसावद्ययोग जो पापसहित मनवचनकायकी प्रवृत्तिका रोकना ये गुप्ति हैं । बहुरि वस्तुका स्वरूप जैसा है तैसा श्रद्धान करना यह दर्शन है । तथा वस्तुका सत्यार्थस्वरूप संशय विपर्यय अनध्यवसाय जे ज्ञानके दोष तिनिकरि रहित वस्तुको यथावत् जानना यह ज्ञान है । सो पंचसमितिविषं तीन गुप्तिविषै दर्शनविषै अतिचाररहित प्रवृत्ति करता जीवके अर आसादनाबहुल कहिये विराधना वा अतिचारसहित प्रवर्तन करता पुरुषकै उत्कृष्ट अन्तर कहिये बडा भारी अन्तर है ।

भावार्थ—गमन करता भूमिका सम्यक् अवलोकन नहीं करना वा पर्वत वन वृक्ष नगर बजार तिर्यंक् मनुष्यरूप अवलोकन करता गमन करना इत्यादि ईर्यासमितिके अतिचार हैं ॥ बहुरि देशकालकै योग्य अयोग्यका विचार नही करिकै बोलना व परिपूर्ण सुण्याविना जाण्याविना बोलना इत्यादि भाषासमितिके अतिचार हैं ॥ बहुरि उद्गमादिदोषनिविषै कोई दोष लगाय भोजन करना वा अतिरसकी लंपटतातैं वा प्रनाण अधिक भोजन करना इत्यादि एषणासमितिके अतिचार हैं । बहुरि भूमि वा शरीरादि उपकरणनिका शीघ्रतासूं सोधि उठावना मेलना अच्छीतरह नेत्रनिसूं नही अवलोकन करना वा मयूरपिच्छिकासूं सम्यक् प्रतिलेखन नही करना—उतावलिसूं करना इत्यादि आदाननिक्षेपण समितिके अतिचार हैं । बहुरि अशुद्ध भूम्यादिविषैं मलमूत्रादि क्षेपना इत्यादि प्रतिष्ठापनासमितिके अतिचार हैं । बहुरि असावधानीतै कायकी क्रियाका त्याग वा एकपादादिकरि तिष्ठवो वा सचित्तभूमीगैं तिष्ठवो वा गर्वथकी निश्चय तिष्ठवो वा शरीरमैं ममतासहित कायोत्सर्ग करवो वा कायोत्सर्गका बत्तीस दोष कह्या त्यामैंसूं दोष लगायवो इत्यादि कायगुप्तिके अतिचार हैं । यहुरि रोषतैं वा रागतैं वा गर्वतैं मौन धारना सो वचनगुप्तिका अतिचार है । बहुरि रागादिसहित स्वाध्याय में प्रवृत्ति वा अन्तरंगमें अशुभ परिणाम ये मनोगुप्तिके अतिचार हैं । बहुरि शंका कांक्षा विचिकित्सा मिथ्यादृष्टिनिको मनकरि प्रशंसा वा वचनकरि स्तवन ये सम्यक्त्वके अतिचार हैं । बहुहि द्रव्यक्षेत्रकालभावनिकी शुद्धिताविना पठन करका

वा अक्षरपदमात्रा हीनाधिक पठना तथा विपरीत है अर्थ जिनिमें ऐसे ग्रन्थनिका पठन पाठन करना ये ज्ञानके अतिचार हैं। सो अतिचाररहित समितिमें तथा गुप्तिमें तथा दर्शनज्ञानमें प्रवर्तन करना यह ही कल्याण है। आगे आराधना का अतिशयरूप फल कहे हैं। गाथा—

दिठ्ठा अणादिमिच्छादिठ्ठी जह्मा खणेण सिद्धा य।
आराहया चरित्तस्स तेण आराहणा सारो ॥ १७ ॥

अर्थ—जातै अनादिमिथ्यादृष्टि जे भद्रणादि राजपुत्र, ते तिसही भवमें त्रसपणानैं प्राप्त भये, ते जिनपादके निकट धर्मश्रवण करि सम्यग्दर्शन अर संयम प्राप्त होय बहोत थोडा कालमें रत्नत्रयकी पूर्णता करि सिद्ध भये। तातैं आराधनाही सार है। इहां गाथामें क्षण शब्दका अर्थ अल्पकाल जानना। आगै इहां कोई यह आशंका करे है—जो, मरणकालमें ही आराधना करणी, शेषकालमें तपमें वा चारित्रमें काहेकूं खेद करना ? गाथा—

जदि पवयणस्स सारो मरणे आराहणा हवदि दिठ्ठा।
किं दाइं सेसकालं जदिज्जदि तवे चरित्ते य ॥ १८ ॥

अर्थ—जो मरणकालमें आराधना ही भगवान का आगमका सार है ऐसैं दिष्ठा कहिये अंगीकार कह्या तौ अब सर्वकाल में आराधना काहेकूं ग्रहण करवेकूं तपके विषैं चारित्रविषैं जतन करिये ? कोई ऐसी आशंका करै, ताकूं अगली अगली गाथामें दृष्टांतरूप उत्तर करे हैं। गाथा—

आराहणाए कज्जे परियम्मं सव्वदाहि कायव्वं।
परियम्मभाविदस्स हु सुहसज्झाराहणा होइ ॥१९॥

अर्थ—आराधना का करवारूप कार्यविषैं सर्वकाल कहिये सदाकाल निरन्तर परिकर जो सामग्री सो करना योग्य है। जानै आराधनाका परिकर अच्छी तरह भावतारूप कीया, ताकै आराधना सुखकरिकै साधिवा योग्य होय है।

भावार्थ—आराधनाका परिकर सामग्री संगति सदाकाल करवोजोग्य है। जो सामग्री भावनाकरि राखै तौ आराधना मरणकालमें सहज सुखसूं होय है। आगे दृष्टान्त कहे हैं। गाथा—

जह रायकुलपसूओ जोग्गं णिच्चमवि कुणइ परिकम्मं ।
तो जिदकरणो जुद्धे कम्मसमत्थो भविस्सदि हि ॥२०॥

अर्थ—जैसें राजकुलमें उत्पन्न हुवा जो राजपुत्र सो अपनी इन्द्रियाकूं वशी करता आपकै योग्य जो शस्त्रादिकका अभ्यासरूप परिकर वा सुभटादि सामग्री नित्यही अभ्यासरूप वा संचयरूप करतो रहै तौ जुद्धका अवसरमें शत्रूनिपरि प्रहारादिक करनेमें समर्थ होय है। अर शत्रूनिका प्रहारतैं आपकी रक्षारूप कर्म ताविषैं समर्थ होत है।

भावार्थ—जो राजपुत्र युद्धका अवसर पहली ही शस्त्रविद्या अभ्यासकरि राखी होय, वा युद्धकी सामग्री बलवान् योद्धादिक शस्त्रादिक बनाय राख्या होय, तौ वैरीनिसूं युद्धका अवसरमैं विजय पावै। अर जो प्रमादी होय ऐसें विचारै, जब हमारे उपरि शत्रूनिकी सेना आवेगी, तदि आयुधादिकां को अभ्यास करूंगो वा युद्धका करवाजोग्य सुभट सेवक राखूंगो, तो तत्काल युद्धका अवसरमें कुछ करवा समर्थ नहीं होय, राज्य भ्रष्ट होय। तातैं पहलीही योग्यसामग्रीको परिचय करवो श्रेष्ठ है। आगे दृष्टांत कहे हैं। गाथा—

इय सामण्णं साधू वि कुणदि णिच्चमवि जोगपरियम्मं ।
तो जिदकरणो मरणे झाणसमत्थो भविस्सदि हि ॥२१॥

अर्थ—तैसैंही साधु जो है सोभी सामान्य आपका रत्नत्रयकी रक्षाके योग्य परिकर्म कहिये सामग्री नित्यही करै तौ जितेन्द्रिय हुवो संतो मरणका अवसरमें धर्मध्यानादिकमें समर्थ होय।

भावार्थ—जैसें राजकुलमें उपज्यो राजपुत्र, सो राजविद्या वा शस्त्रविद्या वा मंत्री, प्रधान, सेना, गढ, कोट, भंडार, पहरी बण्या राखै अर याकी रक्षाको अभ्यास करवो करै, तौ शत्रूनिसूं युद्धका अवसरमें विजय पावै। तैसैंही साधु तथा श्रावक वा अविरत सम्यग्दृष्टि जे हैं तेहू कषायनिका जीतनेका, इन्द्रियनिग्रह करनेका, अनशनादितपके बधायवेका, शुद्ध-भावना भायवेका, सर्वमें समताभाव होनेका, परीषह सहनेका, देहादिका में ममता घटायवेका शाश्वता अभ्यास करवो करें, तो मरणकालमें रोगादिकतैं वा उपसर्गतैं वा क्षुधादिपरीषहतैं वा देहादि कुटुम्बादिका ममत्वतैं रत्नत्रय न बिगाडै, अर व्रतकी अखंडता करिकै अर धर्मध्यानादिकतैं कर्मनिकूं जीति विजयकूं प्राप्त होय है। गाथा—

जोग्गो भाविदकरणो सत्तू जेदूण जुद्धरंगम्मि ।
जह सो कुमारमल्लो रज्जवडायं बला हरदि ॥२२॥

अर्थ---जैसें शत्रूनिपरि आपका शस्त्र निष्फल न जाय अर वैरीनिका बहोत शस्त्रनिकी वार उकाय जाय, आपकैं लगने न देवैं; अर कुमार अवस्थाहीतैं मल्लविद्याका अभ्यास कीया ऐसा युद्धके योग्य जो राजपुत्र सो युद्धकी रंगभूमिविषैं शत्रूनिनें जीतकरिकै बलात्कारतैं राज्यपताका ग्रहण करत है । गाथा---

तह भाविदसामण्णो मिच्छत्तादी रिवू विजेदूण ।
आराहणापडायं हरइ सुसंथाररंगम्मि ॥ २३ ॥

अर्थ---तैसेंही भलेप्रकार अभ्यास कीया है साम्यभाव जानैं ऐसा जो मुनि वा श्रावक सो संस्तररूप रंगभूमिविषैं कर्मका उदयकी हजारांवार उकाय, मिथ्यात्व असंयम कषायरूप शत्रूनिकूं जीतिकरि आराधनारूप पताका ग्रहण करत है । गाथा--

पुव्वमभाविदजोग्गो आराधेज्ज मरणे जदि वि कोई ।
खण्णुगदिट्ठंतो सो तं खु पमाणं ण सव्वत्थ ॥२४॥

अर्थ---यद्यपि कोई पुरुष मरणका अवसरपहली आराधना की सामग्री न ही भावना करी, न ही अभ्यास करी तो, भी मरणकालमें आराधनाकूं प्राप्त भया देख्या, ऐसें सकल भव्यनिकूं आराधनाके अभ्यासमें निरुद्यमी रहना योग्य नहीं । जैसें कोई पुरुष पृथ्वीकूं खोदै था, सो पृथ्वीमेंतैं निधि कहिये बहोत धन हाथि लग गया । तौ यह दृष्टान्त सर्वही स्थानमें प्रमाण नहीं जानना । धन तौ कुमाया उद्यम कीयाही हाथि आवेगा । कोई कोटि पुरुषांमें एकपुरुषकै पृथ्वी खोदता धन हाथि लग गया, तौ साराही उद्यम छोडि बैठे जो म्हाकैभी धन हाथि लग जायगा, सो प्रमाण नहीं । तैसें कोई मिथ्यात्वी असंयमी अंतकालमें शुभभावकूं प्राप्त होय रत्नत्रय ग्रहणकरि आराधनानैं आराधि कल्याणनैं प्राप्त हुवा तैसें सर्वहीकूं पूर्वकालमें साधनविना आराधनासहित मरण न होय है । तातैं आराधनाकी भावना व्रतसंयमादि साधन सर्वकाल भाय आत्मानैं उज्ज्वल करना जोग्य है । इति पीठिकावर्णन समाप्त कीया । आगे सप्तदश प्रकार मरणनिविषैं पंचप्रकार मरणका वर्णन करनेकी प्रतिज्ञा करै है । गाथा---

मरणाणि सत्तरस देसिदाणि तित्थंकरेहिं जिणवयणे ।
तत्थ वि य पंच इह संगहेण मरणाणि वोच्छामि ॥२५॥

तिनि सतरह मरणनिमेंतैं परमागमकेविषैं सतरह प्रकार मरणका उपदेश कीया है । अर्थ—तीर्थंकर देव जे हैं ते
पंचप्रकार मरण जानि कहनेकी प्रतिज्ञा करत है ।
इस भगवती आराधना ग्रन्थविषैं संग्रहकरि प्रयोजनभूत एकवारभी सम्यङ् मरण नहीं किया ।
भावार्थ—यो जीव अनन्तकालसूं जन्ममरण अनन्ते कीये ते कुमरण कीये, मरणका पात्र नहीं होय । तातैं
सो अब जो एकवार भी सम्यङ् मरण जो च्यारि आराधनासहित मरण करै तौ फेरि मरणके भेद सतरह हैं—१. आवीचिकामरण, २. तद्भवमरण
करुणानिधान वीतराग गुरु अब शुभमरणका उपदेश करे हैं । ७, आसन्नमरण, ८. बालपंडितमरण ,९. सशल्यमरण,
३. अवधिमरण, ४. आद्यंतमरण, ५. बालमरण, ६. पंडितमरण, १४. भक्तप्रत्याख्यान मरण, १५. इंगिनी-
१०. पलायमरण, ११. दशार्त्तमरण, १२. विप्राणमरण, १३. गृध्रपृष्ठमरण,
मरण, १६. प्रायोपगमनमरण, १७. केवलिमरण, ऐसैं सतरह इनिका संक्षेप स्वरूप ऐसा—
१. जो आयुका उदय समय समय आयकरि घटे हैं सो समयसमयमरण है । यह आवीचि—जो समुद्रमें लहरीकी-
नांई समय समय आयुका उदय होय पूर्ण होता जाय सो आवीचिमरण कहिये ।
२. बहुरि जो वर्तमानपर्याय का अभाव होना सो तद्भवमरण है, सो अनन्तवार जीवकै हुवा ।
३. बहुरि जैसा मरण वर्तमानपर्यायका होय तैसाही आगिली पर्यायका होयगा सो अवधिमरण है । याके दोय भेद
हैं, तहां जैसा प्रकृति स्थिति अनुभाग वर्तमान आयुका उदय आया, तैसाही आगिली आयु का बांधै वा उदय आवै सो
सर्वावधिमरण है, अर एकदेश बन्ध उदय होय तौ देशावधिमरण कहिये ।
४. बहुरि जो वर्तमानपर्यायका स्थिति आदिक जैसा उदय था तैसा आगिली पर्यायका सर्व प्रकारतैं वा एकदेशतैं
बन्ध उदय नहीं होय सो आद्यंतमरण है ।
५. पांचवा बालमरण है, सो बाल पंचप्रकार है, अव्यक्तबाल, व्यवहारबाल, दर्शनबाल, ज्ञानबाल, चारित्रबाल । तहां
जो धर्म अर्थ काम इनि कार्यनिकूं न जानै, इनिका आचरणकूं समर्थ जाका शरीर न होय, सो अव्यक्तबाल है । जो लौकिक
अर शास्त्रका व्यवहारकूं नहीं जानै तथा बालक कहिये छोटी अवस्था होय सो व्यवहारबाल है । जो स्वपरतत्त्वका

श्रद्धानरहित मिथ्यादृष्टि होय सो दर्शनबाल है, वस्तुका यथार्थज्ञानरहित होय सो ज्ञानबाल है। जो चारित्ररहित होय सो चारित्रबाल है। इनि पंचप्रकार बालनिका मरण सो बालमरण है। इहां प्रधानपणैं दर्शनबालहीका ग्रहण हैं, जातैं सम्यग्दृष्टि अन्य च्यारप्रकारका बालपणा होतै भी दर्शनपंडितताका सद्भावतैं पंडितमरणविषैंही गणिये हैं। तहां दर्शनबालका संक्षेपतैं दोयप्रकार मरण कह्या हैं, एक इच्छाप्रवृत्त, दूजा अनिच्छाप्रवृत्त। तहां अग्निकरि, धूमकरि, शस्त्रकरि, विषकरि, जलकरि, पर्वतके तटतै पडनेकरि, उच्छ्वास रोकनेकरि, अतिशीतल उष्णमें पडनेकरि, रस्सी सांकल जेवडेनके बन्धनकरि, क्षुधाकरि, तृषाकरि, जीभ उपाडनेकरि, विरुद्ध आहार सेवनेकरि बाल जो अज्ञानी चाहिकरि मरै सो इच्छाप्रवृत्तबालमरण है। अर जो जीवनेका इच्छुक होय अर मरै सो अनिच्छाप्रवृत्तबालमरण है। इतने बालमरणनिकरि दुर्गतिगामी वा विषयासक्त वा अज्ञानपटलकरि आच्छादित वा ऋद्धि सात रस गौरवयुक्त जीव मरण करे हैं। सो ये बालमरण बहुत तीव्रपापकर्मका आस्रवके कारण जन्मजरामरण करनेकूं समर्थ हैं।

६. बहुरि पंडितमरण च्यारि प्रकार है, व्यवहारपंडित, सम्यक्त्वपंडित, ज्ञानपंडित, चारित्रपंडित। तहां लौकिकशास्त्रका व्यवहारविषैं प्रवीण होय सो व्यवहारपंडित है, सम्यक्त्वसहित होय सो सम्यक्त्वपंडित है, सम्यग्ज्ञानसहित होय सो ज्ञानपंडित है, सम्यक्चारित्रसहित होय सो चारित्रपंडित है। इहां दर्शनज्ञानचारित्रसहित पंडितका ग्रहण है. जातैं व्यवहार पंडित मिथ्यादृष्टिबालमरण में आगया।

७, बहुरि जो मोक्षमार्गमें प्रवर्तनेवाले साधु संघतै भ्रष्ट होय संघ बारै निकलि गया ताकूं आसन्न कहिये है, तिनिमैं पार्श्वस्थ, स्वच्छन्द, कुशील, संसक्त भी लेणें। ऐसे पंचप्रकार भ्रष्ट साधुनिका मरण सो आसन्नमरण है।

८. बहुरि सम्यग्दृष्टि श्रावकका मरण सो बालपंडितमरण है।

९. बहुरि सशल्यमरण दोय प्रकार है, तहां मिथ्यादर्शन माया निदान ए तीन तौ भावशल्य हैं, अर नारक अर पंचस्थावर अर त्रसमें असंज्ञी ए द्रव्यशल्य हैं। तिनिमैं भावशल्यसहितका जो मरण सो सशल्यमरण है।

१०. बहुरि जो प्रशस्तक्रियाविषैं आलसी होय प्रमादी होय व्रतादिकविषैं शक्तीकूं छिपावै ध्यानादिकतैं दूरि भागै ऐसाका मरण सो पलायमरण है।

११. वशार्त्तमरण च्यारि प्रकार है, सो आर्त्तरौद्रध्यानसहित मरण है, तहां पांच इन्द्रियनिके विषयनिके विषैं

जो देवमनुष्यतिर्यंचनिकरि तथा अचेतनकृत जे
रागद्वेषसहित मरै सो इन्द्रियवशार्तमरण है, सो पांच प्रकार है। तिनिविषैं जो देवमनुष्यतिर्यंचनिकरि तथा अचेतनकृत जे
तत वितत घन सुषिर शब्दनिविषैं जो रागी द्वेषी हुवा मरण करै तथा च्यारि प्रकार आहारविषैं रागीद्वेषीका मरण
तथा देव मनुष्य तिर्यक् अचेतनसम्बन्धी सुगन्धदुर्गन्धविषैं रागीद्वेषी का मरण तथा देव मनुष्य तिर्यक् अचेतन सम्बन्धी रूप
संस्थानविषै रागीद्वेषीका मरण तथा देव मनुष्य तिर्यक् वा अचेतनसंबंधी मनोज्ञ अमनोज्ञ स्पर्शविषै रागीद्वेषीका जो मरणसो
इन्द्रियवशार्त्तमरण है। तथा वेदनावशार्त्त मरण दोयप्रकारका है, तहां जो शरीरसम्बन्धी वा मनसम्बन्धी दुःखमें लीन होय
मरै सो दुःखवशार्त्त मरण है। तथा जो शारीरमानसिक सुखमें लीन होयकरि मरै, ताकै सातवशार्त्तमरण है। बहुरि कषा-
यवशार्त्तमरण च्यारि प्रकार है, तहां जो बांध्या है रोष जानैं आपविषै वा परविषै वा आपपर दोऊनिमें क्रोधी होय मरै,
ताकै क्रोधवशार्त्तमरण कहिये। तथा मानवशार्त्त मरण अष्टप्रकार है। तहां जो मैं विख्यातकुलविषै वा विस्तीर्णकुलविषै वा
उन्नतकुलविषैं उत्पन्न भया हूं याप्रकार चिंतवन करते का जो मरण, सो कुलमानवशार्तमरण है, तथा हमारे इन्द्रिय
उज्ज्वल हैं, सम्पूर्ण शरीर तेजस्वी है, नवीन यौवन है, सकलजनसमूहका चित्तमें हर्ष करनेवाला रूप है इस भावनासहित
का मरण सो रूपवशार्तमरण है, तथा मैं वृक्षपर्वतादिकनिका उपाडनेमें समर्थ हूं, युद्धमें समर्थ हूं, मित्रोंका सहायको हमारै
बल है। इत्यादि बलका अभिमानसहितका जो मरण, सो बलाभिमानवशार्तमरण है, तथा हमारी बहोत परिवार सेना
नगर देशपरि आज्ञा वर्तै है इत्यादि ऐश्वर्यका गर्वसहितका जो मरण सो ऐश्वर्यमानवशार्तमरण है। मैं लौकिक वेद समय
सिद्धान्तशास्त्र पढ्यो हूं याप्रकार श्रुतका मानकरि उद्धतका मरण सो श्रुतमानवशार्तमरण है, तथा हमारी बुद्धि तीक्ष्ण
है, सर्व लौकिक कलाविद्यामैं अरोक वर्तै है, याप्रकार बुद्धिका मदसहितका जो मरण सो प्रज्ञावशार्तमरण है। तथा हमारै
व्यापारादिक करता संता सर्वमें लाभ है याप्रकार लाभमानकूं भावना करताका मरण सो लाभवशार्तमरण है। हमारे समान
तपश्चरणकोऊ करनेकूं समर्थ नहीं। याप्रकार तपका मानकै वशी होय मरै ताकै तपोमानवशार्तमरण है। बहुरि जो धनविषैं
वा अन्य कार्यविषै करी है अभिलाषा जानै ताकै जो कपट सो निकृतिनामा माया है, तथा सम्यग्भावनिका आच्छादन करि
धर्मका छल करि चोरी इत्यादि दोषनिमें प्रवृत्ति सो उपधिनामा माया है, तथा अर्थविषै विसंवाद अर आपका हस्तविषै
स्थापन किया द्रव्यका हरण वा दूषण वा प्रशंसा सो सातिप्रयोगमाया है, तथा अन्यद्रव्यमें अन्यका मिलावना कूडा भूंठा
ताखडी वा तोला घाटि बाधि देने लेनेमें रखना वा खोटे धनकूं साचा दिखावना सो प्रणधिमाया है। तथा आलोचना
करता अपने दोष छिपावना सो प्रतिकुंचनमाया है, इत्यादि मायाकै वशी मरण सो मायावशार्तमरण है। बहुरि उपकर-

गनिविषै तथा भोजनपानविषै तथा शरीरविषै वा निवासस्थानविषै इच्छा वा मूर्च्छासहितका जो मरण सो लोभवशार्त-मरण है। बहुरि हास्य रति अरति शोक भय जुगुप्सा स्त्री-पुं-नपुंसक वेदनिकरि मूढबुद्धीनिका जो मरण सो नोकषायवशार्तमरण है।

१२. बहुरि जो अपना व्रत क्रियाचारित्रविषै उपसर्ग आवै सो सह्याभी न जाय अर भ्रष्ट होनेका भय आवै तब अशक्त भया अन्नपाणीका त्याग करि मरै सो विप्राणमरण है।

१३. बहुरि जो शस्त्रग्रहणकरि मरण होय सो गृध्रपृष्ठमरण है।

१४. बहुरि जो अनुक्रमसूं आहार पाणीका यथाविधि त्याग करि मरै सो भक्तप्रत्याख्यानमरण है।

१५. बहुरि जो संन्यास करै अर अन्यपासि वैयावृत्य न करावै सो इंगिनीमरण है।

१६. बहुरि जो प्रायोपगमन संन्यास करै अर काहूपासि वैयावृत्य न करावै, अपना आपभी न करै, जैसै काष्ठका लकडा तथा मृतकशरीर तथा काष्ठपाषाणकी मूर्ति तैसै प्रतिमायोग रहै सो प्रायोपगमनमरण है।

१७. बहुरि जो केवली मुक्ति प्राप्त होय सो केवलिमरण है।

ऐसे सतरहप्रकार मरण कहे तिनिका संक्षेप ऐसाकिया है, जो मरण पांच प्रकार है—१. पंडितपंडित, २. पंडित ३. बालपंडित, ४. बाल, ५. बालबाल। तहां दर्शनज्ञानचारित्रका अतिशयकरि सहित जो केवली भगवानका मरण होय सो तो पंडितपंडित है। अर रत्नत्रयकी सामान्यताका धारक ऐसा प्रमत्त आदि गुणस्थानवर्ती मुनीनिका मरण सो पंडितमरण है। सम्यग्दृष्टिश्रावकका मरण सो बालपंडितमरण हैं। अर पूर्वै च्यारि प्रकार पंडित कहे तिनिमैंसूं एकभी भाव जाकै नांही सो बाल है। अर जो सर्वतैं न्यून होय सो बालबाल है। इनिमें सतरह मरण आगये। तातै भगवान् तीर्थंकर परम-देव विस्तारकरि सतरह मरण कहे संक्षेपकरि पंचप्रकारकरि कहे हैं। अब पंचप्रकारके नाम कहे हैं। गाथा—

पंडिदपंडिदमरणं पंडिदयं बालपंडिदं चेव।
बालमरणं चउत्थं पंचमयं बालबालं च ॥२६॥

अर्थ—एक पंडितपंडितमरण, दूजा पंडित, तीसरा बालपंडित, चौथा बाल, पांचवा बालबाल। आगे तीन मरण प्रशंसायोग्य है सोही कहे हैं। गाथा—

